आपणां वत्तन कश्मीर हे।
अपना वतन कश्मीर (के बराबर) है।

आपणी आप निभाइए, उसकी ओ जाणे।
अपनी आप निभाइए, उसकी वह जाने।

आपणीं पत्त, ते आपणे हत्थ।
अपनी पत अपने हाथ (होती है)।

आपणे गुण्ये पुत्र माणिक होंदेन।
पुत्र अपने गुणों से माणिक होते हैं। गुणों से मनुष्य की प्रतिष्ठा होती है।

आपणे घर कुत्ता वी शींः होदे।
अपने घर कुत्ता भी शेर होता है।

आपणे पेर धोन्दे कडाई काई बानी सड्डी ए?
अपने पैर धोते कभी कोई दासी कहलाई है?

आपणे मूं दा सरावणा तां गूं खावणा हे।
अपने मुँह का सराहना तो गू खाना है।

आपणे मूं मियाँ मिट्ठू।
अपने मुँह मियाँ मिट्ठू।

आप न जोगी गवांढ बलाए।
[जोगी = योग्य। गवांढ = पड़ौसी। बलाए = विठावे]
अपने लायक (जगह) है नहीं, पड़ोसी को विठावे।

आप न मरिए ते सर्ग न जा।
आप न मरिये तो स्वर्ग न जाइए। स्वयं श्रम किये बिना कुछ नहीं मिलता।

आप बीबी दरमांदी, ते नेक्यां खट्टण जांदी।
[दरमांदी = दर दर माँगने वाली]
आप (तो) बीबी दर दर माँगती है, और (दूसरों को दे कर) नेकियाँ कमाने जाती है।

आप होवें तकड़ी, ते किउं लग्गी फकड़ी?
[होवें = तू होवे। लग्गी = तुझे लगे। फकड़ी = ठगी, चोरी का खटका]
तू खुद तगड़ा हो, तो तुझे ठगी-चोरी का खटका काहे लगे?

आमक दे लारे ते परन्ये वी कुआरे।
[लारे = भरोसे। परन्या = परिणीत, विवाहित]
अहमक के भरोसे (रहने से) विवाहित भी कारे (हो जाते हैं)।

आया माह पो', हिर ग्वा ते त्रिआ जो'।
[जो =जोत, शुरू कर]

आया पूस महीना, एक गया और दूसरा जात। पूस का दिन इतना छोटा होता है कि मजर का खाना निपटाते ही शाम का रसोई को लगना पडता है।

इण मिण, ते मैंकू विच गिण।
[इण मिण = बच्च की बोली का अनुकरण]

इण मिण, मुझे बीच में गिन। ग्वाहमरवा दखल देन वाले पर कटाक्ष।

इत्थ न डित्ता, उत्थ न लद्धा, सुञ्ञा जी अजाबें बुद्धा।
[सुञ्ञां = शून्य, सूना, व्यथ मे। अजाबें = मुसीबतों में]
यहा (इस लोक में) दिया नहीं वहा (परलोक में) पाया नहीं। व्यर्थ मे जीव मुसीबता में बँधा (रहा)।

इया पुझारत पुझ, जो निन्द्र जिआ नहीं कुज्झ।
यही पहला बूझ, कि नींद जैसा कुछ नहीं (होता)।

ईसवगोल, ते कुज्झ न फोल।
[फोलण = खोल कर बिखेरना]

ईसवगोल—और कुछ मत खोलो (पूछो)।
यह बात ईसवगोल की तरह लेसदार है, कुछ पूछो मत।

ईं जग दी भैंडी चाल, डुंदी हां कुकड ते थी वैंदी ए डाल।
इस जग की बुरी चाल है, देती हूँ मुर्गा, और हो जाती है दाल।
इस कहावत पर एक छोटी-सी कहानी यों है—एक स्त्री ने दूसरी का मुर्गा अमानत रखने का दिया, उस ने मुर्गा खा डाला और टोकरे के नीचे दाल का कटोरा रख दिया। मालकिन ने कहा, मैं तो मुर्गा दे गई थी। इस पर उस ने उक्त कहावत कही।

उगड्ये दन्द लगद नई।
उखडे दांत (फिर) लगते नहीं। फटे दिल फिर नहीं मिल सकते।

उच्चा लम्मा गभरू पल्ले ठीकरिआ।
[गभरू = दूल्हा या पति, जवान]
ऊँचा लम्बा जवाँ मर्द है, पर पल्ले ठीकरियाँ हैं। शरीर का तो खूब अच्छा है, पर निर्धन है।

उन्नड पुनड निहाल ए।
(चाहे) खो (कर) (चाहे) गँवा (कर) (हर हालत में) निहाल (खुश) है।

उठ दे मुह के आसी? नाल दी गा।
[नाल - पीलु की बला]
ऊँट के मुँह मे क्या आएगा? जाल का गन्ध। दुष्ट हमेशा बुराई की बात ही कहेगा।

उठ दे सिरूं परूण लह पए ।

[परूण = अनाज या आटा छानने की चलनी जिस में दो-तीन सेर के करीब अनाज समाता है ]

ऊँट के सिर से परूण उतर गया है । कुछ थोड़ा-सा काम हलका हो गया है ।

उठ न रुन्ने, बोरे रुन्ने !

ऊँट नहीं रोये, बोरे रोये ।

ऊँट तो बोरो के बोझ को रोता नहीं, उलटा बोरे रोते हैं । ज़ालिम उलटा मज़लूम की शिकायत करता है !

उठ मुल ते बकरी भूंगा ।

ऊँट मोल और बकरी घलुआ ।

अनुपात से अधिक घलुआ माँगने पर आक्षेप ।

उत्तूं उत्तूं वत्ती घोल घोल घत्ती ।

[वत्तण = न्योछावर होना । घोलण = बलिहारी होना, वारे जाना । घत्तण = डालना]

ऊपर ऊपर से (अपने को) वारी बलिहारी (किये) डालती है ।

उत्तूं दी चक्खी-मक्खी, विचूं वुड़ वुड़ त्रकी ।

[वुड़ वुड़ = बौलाव के साथ, उगलते हुए । त्रकण = सड़ना]

ऊपर से चिकनी चुपड़ी (है), बीच से सड़ाँद उगलती है ।

दिखलावे की सफ़ाई रखने वाले पर आक्षेप ।

उत्तूं दी भोली भोली, विचूँ दी पत्थर दी गोली ।

ऊपर की भोली भोली, बीच की पत्थर की गोली ।

उधार चा के पाए चूड़ा, रन्न ई कूड़ी ते मुणस ई कूड़ा ।

[रन्न = स्त्री (तुच्छतासूचक शब्द) । कूडी = झूठी, कसूरवार]

उधार उठा कर पहने चूडा, (वह) औरत भी कसूरवार और मर्द भी कसूरवार ।

उबाल दे पिच्छूं टोये ।

[उबाल = जल्दबाजी । टोये = गड्ढे]

जल्दबाज़ी के पीछे (परिणाम-स्वरूप) गड्ढे (होते हैं) ।

उरसी कुरसी, कन्ध पेरे ते टुरसी ।

[उरसी = औरस प्रवृत्ति, वंशबीज । कन्ध = स्कन्ध, दीवार । पेरा = आधार, नींव । टुरण = त्वरण, चलना] ।

औरस प्रवृत्ति (के अनुसार) वंश-परम्परा (होगी), दीवार नींव पर (ही) चलेगी । जैसे बाप-दादा होंगे वैसी सन्तान होगी ।

उलटा चोर कुटवाल कू नप्पे ।
उलटा चोर कोतवाल को पकड़े ।

उवा घडी सुलखणी, जेरी शौं नाल विआवे ।
[शौं = पति, परमात्मा]
वही घडी सुलखनी है जो मालिक के साथ बीते ।

उवो गन्ना मिट्ठा, जेरा चक्ख नईं डिट्ठा ।
वही गन्ना मीठा, जो चख नहीं देखा ।
तभी तक प्रत्येक गन्ना मीठा जान पड़ता है जब तक चखा नहीं जाता ।

ए जग झूठा, डेंदी दॉं मुगर वण वैंदे ठूठा ।
[मुगर = धातु का कटोरा । ठूठा = मिट्टी का प्याला]
यह जग झूठा (है), देता हूँ कटोरा बन जाता है ठूठा ।
यह कहावत "ई जग दा भैडी चाल" का जवाब है। कहते हैं कि मुर्गे की बजाय दाल लौटाने वाली स्त्री ने किसी दूसरे दिन पड़ोसी स्त्री को बाजार से घी ला देने के लिए कटोरा दिया, उस ने भी मौका देख कटोरा अपने घर रख लिया और ठूठे में उसे घी ला दिया। पूछने पर उसे उक्त कहावत बना कर सुनाई ।

ए जग मिट्ठा, अग्गू कें डिट्ठा ?
यह जग (तो) मीठा (है ही), आगे किस ने देखा ?
"आकबत की खुदा जाने अब तो आराम से गुजरती है ।"

ए त्रै पीडाँ मन्धाँ, पाए, पुत्र, भिरावाँ सन्धाँ ।
[पाए = पति । भिरा = भाई]
ये तीन पीडाएँ बहुत बुरी हैं—पति, पुत्र और भाई से सम्बन्ध रखने वाली ।
पति, पुत्र अथवा भाई इन में से किसी पर कोई आपत्ति आए तो स्त्री को असह्य वेदना होती है ।

ओ चौंड ते ओ चन्दरा, ऊं मारी कुण्डी त ऊं मार्‌या जन्दरा ।
[चन्दरा = भण्ट]
वह चौपट (है) तो वह भण्ट (है), उस ने कुण्डी लगाई तो उस ने ताला लगाया ।
दोनों एक दूसरे से बढ़ चढ़ कर बुरे हैं ।

ओ डिंहाड़ा डुन्ना, जड्डा घोडी चढ़या कुन्ना ।
वह दिन हुआ, जब कुबड़ा घोड़ा पर चढ़ा (विवाह के लिए) ।

ओढर नई बुझदा बोढर बुझदे ।

[ओढर = नवजात शिशु । बुझावरण = बूझना, बीमार होना । बोढर = कुछ बड़ा बच्चा किन्तु स्तनपायी]

ओढर (कष्ट) नहीं बूझता, बोढर बूझता है । माता की बदपरहेज़ी का प्रभाव ओढर पर भले ही न हो, बोढर पर होता है । असल में तो ओढर पर अधिक प्रभाव होता है, पर बच्चा बड़ा हो गया है अब दूध का असर उस पर बुरा नहीं पड़ेगा, ऐसा माँ कभी न सोचे, यह शिक्षा इस में है ।

ओ मंगे पिहावी, ओ पत्थर डाले !

वह माँगे पिसाई, वह पत्थर डाले ।

कई पीता खीर, कई पीता पाणी, रात हिक्को जीं विहाणी ।

किसी ने पिया दूध, किसी ने पिया पानी, रात एक-सी बीती ।

कई गोए दी फोसी दे अग्गू ई हाल डित्ता हाई !

किसी ने गोबर की चोथ के आगे भी (दिल का) हाल दिया (कहा) था ।

आदमी दुखी होता है तो पत्थर को भी जा सुनाता है ।

कख दी चोरी, ते लख दी चोरी ।

तिनके की चोरी, और लाख की चोरी ।

दोनों का नाम चोरी है ।

कट्टी कुद्दी हे किल्ले दे आण ते ।

कटड़ी कूदती है खूँटे के बल पर ।

कड़ाईं तां डोमां ई गांवण सट्या हाई ।

कभी तो डोमो ने भी गाना छोड़ दिया था ।—कभी तो हर कोई अपनी प्रकृति छोड़ देता है ।

पंजाब में डोमों का मुख्य पेशा व्याह-शादी में गाना है ।

कणक दा पथ, सुत्ते बाल दा हत्थ ।

[पथ = कई मनों का एक ढेर]

गेहूँ का पथ और सोते बालक का हाथ (बराबर होते हैं) ।—सोता बालक बहुत बोझल होता है ।

कन्ध ऐरे ते, रोटी पेड़े ते ।

दीवार नींव पर (अनुसार), रोटी पेड़े पर (अनुसार) ।

कन्ध दा विछोड़ा, पन्ध दा विछोड़ा ।

[पन्ध = पथ, रास्ता]

दीवार का विछोह, दूर देश का विछोह (एक ही है) ।—चाहे दीवार भर का हो चाहे दूर का हो विछोह तो विछोह ही है ।

कन्ध कू लेपा डेवो, कन्न ई सूणी लगदी हे।
दीवार को लाप दो, दीवार भी सुन्दर लगती है।

कन्धाँ कू कन्न हेन।
दीवारों को (भी) कान हैं।

कन्धी ते नुखटडा अज ढहा के कल।
[कन्धी=नदी का कगार, बुखटडा=बूटा पौदा]
कगार पर बूटा, आज गिरा या कल।
बूढे आदमी का जिन्दगी का क्या भरोसा है ?

कन्धु डूर, कन्धारु डर।
दावार से दूर (है तो), कन्दहार से दूर (है तो, एक ही बात है)।

कपडा आधे तू मैंकू रख ता' कर, ते मे तैंकू कड्ढा पातशा' कर।
कपडा कहता है तू मुझे रख तह कर, तो मैं तुझ निकालू बादशाह (बना) कर।

कन्नर चूनेगज, मुर्दा बेइमान।
कब्र पर ता चूना फिरा है, मुर्दा नईमान (है)। ऊपर से सुन्दर, अन्दर से कुटिल।

कम करे गोली, टप बावे ममोली।
काम करे दासी, कूद (कर) बैठे निठल्ला।
घर म जिन्हें एक सा काम करना चाहिए, उन में से एक तो दासी की तरह काम करती है, दूसरी निठल्ला बैठी रहती है।

कम दा कम, ते दिल्ली तोडी वञ।
काम (के बदले) का काम (है), तो दिल्ली तक जा।
दूसर से कराये काम क बदले में उस का काम करना पड, ता शिकायत न करनी चाहिए।

कम पिआरा हेंदे, चम पिआरा नई हेंदा।
काम प्यारा होता है, चाम प्यारा नहीं होता।
आदमी क काम से मतलब होता है, उस का मुँह तो देखना नहीं होता,

कमले जट्ट कटोरा लद्धा पी पी ढिड्ढ अफरा।
पगले जाट न कटोरा पाया, पी पी पेट अफरा (लिया)।
दुर्लभ चीज पा कर फूल न समाना।

कमल्या दे सिर कोई सिंघ हेंदेन ?
पगलो के सिर कोई सींग होते हैं ?

कर मजरी ते खा चूरी।
कर मजदूरी तो खा चूरमा। मेहनत का फल मीठा होता है।

कर वड्डाई ते पा छाई ।

[वड्डाई = घमण्ड । छाई = धूल]

अभिमान कर, तो धूल पा । ऊँचे बोल का सिर नीचा ।

कर्मां नाल विलल्ली भेड़े, कूड़े वन्ने दावे ।

[विलल्ली = पगली, भोली । भेडण = झगड़ना]

पगली कर्मों के साथ झगड़ा करे ! झूठे दावे बाँधे ।

कर्मों पर कभी किसी का बस चल सकता है ?

कहाणिआं ववाणिआं, मुट्ठीं पुत्र करेन, जेरे घरूं निकम्मे उवे वए सुणेन ।

[ववाणिआं = 'कहाणिआं' का अनुस्वरण शब्द । मुठीजण = मुषित होना, ठगा जाना, गँवाना]

कथा कहानियाँ, गँवाऊ (निठल्ले) बेटे किया करते हैं, जो घर से निकम्मे (हों) वे ही बैठे सुना करते हैं ।

काई सव्वड़ हे जो पूरी नईं आंदी ?

(यह) कोई रजाई है जो पूरी नहीं आती ?

किसी ऐसी वस्तु के विषय में, जिस का थोड़ा थोड़ा कर के बहुतों में भी बटवारा हो सके, कोई संदेह दिखलाए कि इतने आदमियों को कैसे पूरी पड़ेगी, तब यह कहा जाता है ।

काँ, किराड़, कुत्ते ते, विसाः न करें सुत्ते ते ।

कौआ, किराड़ (और) कुत्ता (इन तीनों) पर—सोतों पर (भी तू) विश्वास न करना । इनकी नींद बड़ी कच्ची होती है । ज़रा से खटके से जाग जाते हैं ।

कां गए हन हंसाँ दी वोली सिक्खण, आपणी ई वञा आए हन ।

[वञावण = गँवाना]

कौए गए थे हंसों की बोली सीखने, अपनी भी गँवा आए थे ।

कां दी जिव्भा खाधी होई हेस (या, कां दा भेजा खाधा होया हेस ।)

(इस ने) कौए की जीभ खाई हुई है (या, कौए का भेजा खाया हुआ है) । बहुत बतियाने वाले के विषय में कहा जाता है ।

काज़ी तां मोया कज़ा नाल, तू किउं मोयों रज़ा नाल ?

काज़ी तो कज़ा से मरा, तू (अपनी) रज़ा से क्यों मरा ? जिसे लाचार कष्ट भोगना पड़े वह भोगे, दूसरा व्यर्थ क्या भोगे ?

काड़सी काड़सी, जीन्द्यां कूं भुख मारसी, तां मोयां कूं क्या तारसी ?

['काड़सी' को केवल तुकवन्दी के लिए दोहरा दिया है]

एकादशी जीतों को भूखा मारेगी, तो मरों को क्या तारेगी ?

काणी अख न रानी गुज्झी, तं मारी ते म बुज्झी।

[गुज्झी=गुह्य, छिपा। अख मारण=आख से इशारा करना ; काणी अख मारण=काने की तरह अर्थात् टेढ़ी आँख से देखना, दुष्टतापूर्ण कटाक्ष]

"कानी आँख" छिपी नहीं रहती, तू ने "मारी" और मैंने बूझा।

झात्या दा चिलकार ते नौलू जागदा।

छुरियों की झनझनाहट (हुई) और न्योला जागता है। नींद म पडा जो व्यक्ति अपने मतलब की घात पर एकाएक जाग पडे, उस पर अन्योक्ति।

काल पिया दुचित्ता, मा पिउ देवण छोड्या, धीरीं मार्‍या पित्ता।

[दुचित्ता=दोतरफा काल=अकाल]

दोतरफा अकाल पडा, माँ बाप न देना छोडा बेटियों न बाप मारा।
माँ बाप बेटी को देना छोड दें तो बेटी भी ऐसा व्यवहार करती है मानो वे मर गए हो।

काठ मूल न थींदे वगे, भावें सौ मण साबण लगे।
काठ हर्गिज गोरा नहीं होते, भले ही सौ मन साबुन लग जाय।

किटकिट घडे दा पाणी सुकेंदी ए।

किचकिच घड का पानी (भी) सुखा देती है।

किराडपुत्र जित्ती टुर्‍या उत्ती भुर्‍या।

[भुरण=क्षीण होना]

किराडपुत्र ने जितना सफर किया उतना क्षीण हुआ (धन से)।

सफर में हर-हाल खर्चा बहुत होता है।

किराड़ दा छोटा भाई, जट दा जुंवाई।

किराड का छोटा भाई जाट का जमाई (दोनों को नौकर के समान काम करना पडता है)।

किराडपुत्र वजा के सिखदे।

किराडपुत्र गँवा कर सीखता है।—नुकसान उठाने के बाद उसे अकल आती है।

मिस्त्री दा मिस्तरी चल्ले कुण्ड दी जान गुल्ले।

[कुण्ड=कुण्ठितबुद्धि अनाड़ी]

कारीगर का कारीगरी चलती है, अनाडी की जान जाती है।—कारीगर की कारीगरी से जो काम हो जाता है, वह अनाडी के जान देने से भी नहीं होता।

किस्मत बाझ न पीतो चुक भर, कौन आखे नसीबा इँवें कर ?

[बाझ = बिना। चुक = अञ्जलि]

किस्मत के बिना (तू ने) अंजलि-भर (पानी भी) नहीं पिया। कौन कहे कि नसीब, (तू) ऐसा कर ?—किस्मत के बिना सामने उपस्थित जल-भण्डार में से अञ्जलि-भर पानी भी किसी को नहीं मिलता, भाग्य से कोई अपनी मनचाही नहीं करा सकता।

कीते दा मैं कदर न जाणां खेड़ा बेबुण्यादा।

[खेड़ा = अरोड़ों की एक उपजाति]

किये की मैं कदर न जानूँ, (कैसा) बेबुनियाद—बेपेंदी का—खेड़ा हूँ।

कृतघ्न पर उक्ति।

कीताम चाः नाल खादाम खट्टी छाः नाल।

(मैंने) किया (तो) चाव के साथ, (पर) खाया खट्टी छाछ के साथ।

असफलता पर खेद।

कुक्कड़ बांग न डेसी, तां डीं न थीसी ?

मुर्ग़ा बाँग न देगा तो (क्या) दिन न होगा ?

कुकड़ बुंदा तांहां ते, भाजी डेंदा मुआं ते।

मुर्ग़ा अपनी ख़ास जगहों पर ही बैठता है, (अमुक आदमी) मुँह देख कर भाजी बाँटता है (अपने लिहाज़-मुलाहज़े के आदमियों को ही देता है)। तुच्छ आदमी की मुर्गे के साथ तुलना।

कुचज्जी गई धाँवण, से आई घग्घरे दी लाँवण।

कुचल्ली नहाने गई, घाघरे का आँचल भिगो आई।

कुझ खाधा कुझ पिच्छूं जोगा रख्या।

[जोगा = योग्य]

कुछ खाया कुछ पीछे की ख़ातिर रखा। भला आदमी उपकार करने लगे तो एक ही समय उस पर बहुत बोझ न डालना चाहिए।

कुत्ता राज बहाइए, चक्की चट्टण जा।

कुत्ते को राजगद्दी पर बिठाइए (फिर भी) चक्की चाटने जाएगा।

कुत्ता वी पूछली वता बाँदे।

[वतावण = घुमाना, फेरना]

कुत्ता भी पूँछ फेर कर (पूँछ से जगह साफ़ कर के) बैठता है।

कुत्ते दी पुन्छ कूं कर्इ ग्रारा वरथे नडकी इच रख्या हाई, ता ई सिध्धी नाई थई ।
कुत्ते की पूँछ को किसा न बारह वर्ष नली मे रक्खा था तो भी सीधी न हुई ।

कुत्ते धरमसाल द जिन्द ड्रित्तीनुंडे दाल ते ।
[धरमसाल = गुरद्वारा]
धरमसाला के कुत्ते दाल पर जान दिए बैठे हैं । पजाब की धरमसालों या गुरुद्वारों में राटी दाल का लगर (भण्डारा) खुला रहता है । धर्मस्थाना पर अपनी जीविका का निर्भर रखने वालों पर अन्योक्ति ।

कुन्नीं उभरदी ए, आपणे कण्डल पई सड़ेन्दी ए ।
[साड़न = जलाना]
हाँडी उभरती है, अपने किनारे जला रही है । क्रोधी अपना ही बिगाड करता है ।

कुम्भार दे घर बुड्ढा लोटा ।
कुम्हार के घर फूटा लोटा ।—कुम्हार के अपने घर में फूटे लोटे ही रहते हैं, हलवाई स्वय मिठाई नहा खाते ।

कोई न रिहा नाल, ते नेंठी राम सम्भाल ।
[सम्भालणा = स्मरण करना]
कोई न रहा साथ, (तू) नैठी राम का स्मरण कर ।

कोई मरे कोई जीवे, सुथरा ग्राल पतासे पीवे ।
[सुथरा = उस इलाके का एक साधुओं का सम्प्रदाय]
कोई मरे कोई जिये, सुथरा बताशे घोल कर पीता रहता है ।
किसी के सुख दु ख में सहानुभूति न रखने वाले पर आक्षेप ।

कोढी नूँ टोटा खल दा, सूणी नूं टोटा महल्ल दा ।
[कोढ़ा = कुरूप । सूणी = शोभना, सुन्दर]
कुरूप पतोहू (मानो) खली का टुकडा है, (और) सुन्दर पतोहू (मानो) महल का टुकडा है ।

कोल्या दी दलाली इच हत्थ ई काला पेर ई काला ।
कोयलों की दलाली में हाथ भी काला पैर भी काला ।

कौड़ो घडा भर, धी दा दाद पूरा करे ।
[दाद = रिवाज का दान]
(माँ-बाप चाहे) कौडा में (एक) घडा भरें, (पर बेटी का देन पूरा करें—जैसे तैसे बेटी का दान पूरा करना चाहिए) ।

कौन कई कणा आँवदा ? ते किस्मत आवदा टार ।
कौन किसी के पास आता है ? भाग्य ही उसे चला लाता है । बडे भाग्य से किसी का आना होता है, आने वाले का स्वागत ही करना चाहिए ।

खबरां पों न हिके मर गएं हिके छोड़ गएं।
खबरें पड़ती है या तो मर जाने से या छोड़ जाने से। जब तक आदमी पास रहता है उस की परवा नहीं की जाती; पीछे पता चलता है।

खाई कोलूं चाई पिआरी होंदी ए।
खाने से उठवाना प्यारा होता है। बच्चा खिलाने वाले की अपेक्षा उठाने वाले पर अधिक रीझता है।

खा गए रंग ला गए छोड़ गए सो ओड़ गए।
(जो) खा गए (सो) रंग लगा गए (मौज कर गए), (जो) छोड़ गए सो डुबा गए।

खाड़ इच वड़्या तां छिंडकां कोल क्या डरया ?
[खाड़ा = हौज]
हौज में घुसना तो छींटों से क्या डरना ?

खाधा गूं, ते रख्या मूं।
खाया (तो) गू (बन गया), और (किसी को देने के लिए) रक्खा गया (तो) मुरौवत बढ़ी।

खाधा तां रज्ज के सुत्ता तां मूं कज्ज के।
[रज्जण = अघाना]
खाया (जाय) तो अघा कर, सोया (जाय) तो मुँह ढक कर।

खाधा पीता पाया संतोख, भाण्डे मांजण वड्डा औख।
खाया पिया (तो) संतोष पाया, (पर) बर्तन माँजना बड़ी कठिनाई है।

खा न पी पुत्र वड्डा पिआ थी।
खा न पी पुत्र बड़ा होता रह।
खाली बातों से प्रेम दिखलाना।

खांदी पींदी नां मरे उघलांदड़ी मर जा।
[उघलावण = जँभाइयाँ लेना, वहम करना]
खाती पीती (तो) नहीं मरती, वहम करती करती मर जाती है।
रोगों का मुख्य कारण वहम होता है।

खांदी पींदी मकड़ी वाङ्ग, सुकदी वैंदी लकड़ी वाङ्ग।
खाती पीती (है) मकड़ी की भाँति, सूखती जाती (है) लकड़ी की भाँति

खान्दें खांदे खूह खुट वैंदेन।
[खुट्टण = क्षय होना, समाप्त होना]
खाते खाते (धन के भरे) कुएँ भी खतम हो जाते हैं।

खा पी न मुकर ।

खा पी (कर) मुकर मत ।

खावणा आपणा ताल पराई ।

खाना अपना पड़ताल पराई । अपना खाना है तो दूसरों की पड़ताल क्यों की जाय ?

खाणा दी मैं डुत्थी पुत्थी, पाई ता मड़ा जुँज ।
कत्तण दी मैं झाँवणी, छिमाई वाड़ा सुँञ ।

[डुत्थी पुत्थी = फोकी फाकी; पाई = करीब सोलह सेर; जुँग = एक समय का भोजन; झांवणी = बहुत ही तेज; वाड़ा = करीब आध पाव धुनी हुई रूई का गोला, सुँञ = शून्य]

खाने में मैं बहुत ही ढीली हूँ, पाई भर मेरा एक समय का भोजन है। कातने में मैं बहुत ही तेज हूँ—छमाही में एक वाड़ा कभी निकालती हूँ, कभी वह भी नहीं।

खावणा छाण ते पड़ु मारने पिस्सी दे ।

खाना चोकर और पाद मारना मैदे के ।
अमीरी की झूठी डींगें हाँकना ।

खावाँ पीवाँ सत बलाईं, उठी न सगाँ बुए ताईं ।

खाऊँ पीऊँ (तो) सात बलाएँ, (पर) उठ न सकूँ दरवाजे तक (दरवाजे तक भी उठ कर न जा सकूँ)।

खावे गुढ़ा मरीजे कल्ला ।

खाय (तो) सारा परिवार (और) मारा जाय अकेला—पाप की कमाई करने वाले का धन खाता तो सारा परिवार है, पर फल उसे अकेले ही भोगना पड़ता है।

खावे पा कमावे खा, खावे सेर कमावे शेर ।

खाय पाव तो कमाये राख, खाय सेर तो कमाय शेर (की तरह)। जो खायगा अधिक वह कमायगा भी अधिक।

खिल खिल विढाईं कल्जे हथ घताईं ।
[विढावणा = हिसाब या बदला चुकाना]
(ऊपर से) हँस हँस (कर) चुका दूँ, (अन्दर से) कलेजे में हाथ डालूँ।
ऊपर से मीठे और अन्दर से घातक बनना ।

खिल्या हस्या मन परचाया, नाँ कुझ गिआ नाँ कुझ आया ।

हँस लिया, मुसकरा लिया, मन बहला लिया (इस से) न कुछ गया न कुछ आया।—खुशमिजाज रहने में यदि हाथ कुछ न आय तो जाता भी तो नहीं।

खीर दा खीर पाणी दा पाणी, गुजरी वेच के पिच्छूंताणी।

[खीर = क्षीर, दूध]

दूध का दूध (रहा) पानी का पानी (हो गया); गूजरी वेच कर पछताई। इस कहावत पर एक कहानी है—एक गूजरी दूध मे पानी मिला मिला कर वेचती रही। थोड़े दिनों मे उस के पास कुछ रुपये जमा हो गए। उन से उस ने सोने के कगन वनवाये। एक दिन वह नदी मे मुँह हाथ धोने लगी तो उस के हाथ का एक कंगन गिर पडा और वह गया। तव उस की समझ में आ गया कि जो कंगन गिर गया वह पानी की कमाई का था और जो बचा है वह वास्तव मे दूध की कमाई का है। सो वह वहुत पछताई और उस दिन से उस ने पानी मिलाना छोड दिया।

खुट्टी दा दारू कोई नईं।

आयु-क्षय की कोई दवा नहीं।

खुआं द्रिआवां दा अन्त पाते, वन्द्यां दा अन्त कर्ह नईं पाना।

कुओ नदियो का अन्त पा लिया गया है, (पर) मनुष्यों (के हृदय) का अन्त किसी ने नहीं पाया।

खू दी मिट्टी खू खा वैंदे।

कुएँ की मिट्टी कुआँ (ही) खा जाता है।

गज़ां मुत्तू पग्गां वदा कच्छेंदे।

[कच्छण = मापना। वत्तण = फिरना, सहायक क्रिया-रूप मे]

गज़ो विना पगडियाँ नापता फिरता है।

साधनो विना काम साधन की डींग हाँकना।

गँढ न पल्ले, खीसा हल्ले।

गाँठ पल्ले (तो) कुछ है नहीं, जेव हिल रही है। पास मे तो कुछ है नहीं, वातें वड़ी वड़ी वनाई जा रही हैं।

गञ्जी छुट्टी धॉवण्यें तेल मिट्टी लावण्यें।

गंजी नहाने और तेल-मिट्टी लगाने से वच गई। पच्छिमी पंजाव और सिन्ध मे प्रायः मुलतानी मिट्टी से ही वाल धोये जाते हैं।

गरमी दा मण सहीता वैंदे, वा दी रत्ती ई नईं सहीती वैंदी।

पित्त का मन-भर सह लिया जाता है, वात की रत्ती भर भी नहीं सही जाती।

ग़रीवां रोज़े रख्ये, ड्डी वड्डे थरा।

ग़रीवो ने रोजे रक्खे (तो) दिन वड़े हो गए।

दैव की मार भी ग़रीवो पर ही पडती है।

गल्ली ते आया, तल्ली ते खाया।

[तल्ली = हथेली]

गली पर आया, हथेली पर खाया (गया)। घर के अन्दर भी न पहुँच पाया और खा उडा लिया गया।

गुल्ली ते सटेसी, शरीक त मिन्नत न लैसी।
[शरीक=रिश्तेदार, दाय म भाग बँटाने वाला]
गल्ला पर फकेगा, (पर) शरीक पर एहसान न करेगा।
चाहे जाया चला जाय किन्तु किसी का देना नहीं।

गाँ न वच्छी, निन्द्र कर हच्छी।
(तेरे पास) गाय है न बछिया, अच्छा नींद कर।
गाय बछिया वालों को दिन रात का काम रहता है।

गाल नाल गाल अखाईं वल्के नाल नक कपाईं।
[वल्हा=घुमाव]
बात के साथ बात कहूँ, एक ढंग से नाक काटूँ।
ढंग से बात कह के दूसरे को शर्मिंदा कर देना।

गालीं करेन, रुप्ये द गुन काल सिया।
[रुप्या=रुपया गन=दूना]
बातें करता है रुपये के दून से भी साधी।
वे सिर पैर की बातें करता है।

गालीं धा गालीं, रोक्रा द माठ।
बातों की बातें, दामों के माठ।

इस कहावत पर एक कहानी चली आती है। कोई आदमी मुलतान जा रहा था। उस के मित्रों, परिचितों में से किसी ने कहा मेरे लिए वहाँ का रेशम लाना, किसी ने कहा चाँदी के बटन लाना, इत्यादि। दाम किसी ने न दिये। एक ने अधन्नी पकड़ाते हुए कहा मेरे लिए दो पैसे के मोठ लेते आना। जब वह लौटा तो जिस ने दाम दिये थे, बस तो माठों की पोटली पकड़ा दी। बाकियों से इधर उधर की बातें करना शुरू किया। जब सब ने अपनी अपनी चीज़ों के विषय में पूछा, तब उसने उक्त कहावत सुना दी।

गिद्द्ड़ कू जेर वेले सी लगुन, उँ वल्ले खुड्ड खटेन।
[सी=शीत]
गीदड़ को जिस समय जाड़ा लगता है, उस समय बिल खोदता है।

गुजर गई गुजरान, क्या झुग्गी क्या मैदान ?
गुज़र हो गई—झोंपड़ी (हुई तो) क्या ? (और) मैदान हुआ तो क्या ?

गुड़ दी कौर केंगी कौड़ी होंदी ए ?
गुड़ का कौर भी कहीं कड़वा लगता है ?
सभी चीज़ें एक से प्यारी लगती हैं।

गुमास्ते खांदे शकराँ, ते शाः मरेंदे टकराँ ।
गुमाश्ते शक्करें खाते हैं और शाह टक्करें मारते हैं ।

गो कूं मिली गो, जिआं ओ ते जिआं ओ ।
गोह को गोह मिल गई, जैसा वह है वैसा वह है ।

गोगी आप जोगी ।
[गोगी = छोटी सी मोटी रोटी]
गोगी अपने लायक ही है ।—जिस के पास गोगी है, उसी का पेट उस से मुश्किल से भर पाता है, दूसरे को क्या दे ?

गोरी नार, कजले दा सिंगार ।
गोरी स्त्री (का) काजल ही सिंगार हो जाता है ।

घर ए तां जग ए ।
[ए = हे = है]
घर है तो जग है ।

घर कुड़ी जग होका ।
[कुडी = बहू, दुलहिन]
घर (मे) बहू, लोगो मे ढंढोरा ।

घर डाँग नई बन्दूक ले आओ ।
घर लाठी नहीं है, (कहते हैं) बन्दूक ले आओ ।

घर दाणे नई, "अम्मां पीहण गई ए" ।
घर दाने नहीं है (कहते हैं) अम्माँ पीसने गई है ।

घर दा जोगी जोगड़ा, बार दा जोगी सिद्ध ।
घर का जोगी जोगड़ा, बाहर का जोगी सिद्ध ।

घर दा भेदी लंका ढावे ।
घर का भेदी लंका ढाय ।

घर दी सड़ी भरर गई, ते भरर कूं लग्गी भा ।
घर की जली भरने गई, तो भरने को (भी) आग लग गई ।

घर दी गंगा धांदा कोई नई ।
घर की गंगा नहाता कोई नहीं ।

घर दी होवे रज्जी, बारूं आवे थाली कज्जी ।
घर की अघाई होवे (तो) बाहर से भी थाली ढकी आवे ।

घर लक्ख दा, बुंर कख दा।
घर लाख का, बाहर तिनके का।

घर न फिट्टे ताणी, ते कोई न सड्डे काणी।
घर में से ताना न बिगडे, ता कोई कानी न पुकारे। घर के लोगों में एकता हो तो बाहर बेइज्जती नहीं हो सकती।

घरु सिख डिराणी दी मत, बारु सिख गवांढण दी मत।
[डिराणी = दिरानी, किन्तु पति के भाई का—चाहे वह बड़ा हो छोटा—देर (देवर) कहा जाता है इस लिए यहाँ डिराणी का अर्थ जठानी है]।
घर में से सीख जेठानी की मति बाहर से सीख पडोसन की मति।

घाई घा मारेंदा मर गिआ, अजे सावे दा सावा।
[घा मारणु = घास काटना]
घसियारा घास काटता काटता मर गया, दूब हरी की हरी।

घिउ खान्दे सुके, ते पाणी पीन्दे कुप्प।
[कुप्पे = मोटे मुस न्]
घी खाते सूखे, और पानी पीते मोटे-ताजे।

घिन्नण कीते भीण निल्याणी, डेवण कीते मुसलमानी।
लेन की खातिर 'बहन मरिय' (पुकारती है), देन की खातिर (अपने को) मुसलमानी (बताती है)।

गू इच जित्ती लकड मारो उत्ती बो खिन्डदी हे।
गू में जितना लकडा चलाओ उतना बदबू फैलती है।

गू ई गोए ते चघद।
[चघर्ण = दाप बता कर चिढ़ाना]
गू भी गोबर को चिढाता है।

चङ्गे दी चङाई, उलटा सिर कूँ खावण आई।
भले की भलाई उलटा सिर को खाने आई। भले ने बुरे का भलाई की, तो भले को कष्ट ही उठाना पडा।
चार पल्ला मैडे चिक्कड भरचे, केरा मल मल धोवां?
मेरे चारों पल्ले कीचड से भरे (हैं), कौन सा मल मल कर धोऊँ?

चाकरां दी चूकरां त चूकरां दी कीश कीश।
[चूकर = चाकर के नमूने पर कल्पित शब्द]
चाकर (के जिम्मे) का (बात) 'चूकर' पर पडी, चूकरों की टालमटोल।
एक दूसरे पर छोडता है, दूसरा तीसरे पर, इस तरह काम यों ही रह जाता है।

चाँदणी रात ते मा पिउ दा राज ।
चाँदनी रात और माँ बाप का राज । माँ बाप का राज्य चाँदनी रात की तरह होता है ।

चिट्टा सिर धुप ते कीतेम !
[चिट्टा = सफ़ेद]
(अमुक ने) धूप पर (में) सिर सफ़ेद किया है ।
बूढ़ा है, किन्तु व्यवहार बुद्धिमत्ता का नहीं ।

चिट्टी डाढ़ी ते अट्टा खराब ।
सफ़ेद दाढ़ी है और (फिर भी) आटा खराब (अपनी मिट्टी खराब करते हैं) । सफ़ेद दाढ़ी होने पर भी बुराइयों से बाज नहीं आते ।

चिन्ता चिखा बरोबर है ।
चिन्ता चिता समान है ।

चिट्टे कपड़े ते सलामां दी चट्टी ।
सफ़ेद कपड़ों तो सलामों की आफ़त । केवल सफ़ेद कपड़े पहन कर बन फिरने वालों के कारण लोगों पर सलामी की आफत ही पड़ती है ।

चिट्टे तां वेड़ दे बड़ुम्बे ई बुउ पएन; गुण होवेन ।
सफ़ेद तो कपास के डोडे भी बहुत पड़े हैं, गुण हों । गोरे रंग से कुछ नहीं होता; गुण होने चाहिए ।

चिट्टे तां भेड़क दे वट्टे ई बुउ पएन ।
[भेड़क = दूधिया रंग का पत्थर; वट्टा = पत्थर, भेड़क दे वट्टे = दूधिया रंग के पत्थर]

चुआ खुड न मावे पिच्छूं बन्ने छज्ज ।
चूहा (स्वयं तो) बिल में नहीं समाता (और अपने) पीछे सूप बाँधे (बाँध लाता है) ।

चुल अंगारयों नई रज्जो, मा बालयें नई रज्जी ।
चूल्हा (कभी) अंगारों से नहीं अघाया; माँ (कभी) बच्चों से नहीं अघाई ।

चुल्ल ते, सो दिल ते ।
(जो) चूल्हे पर, सो दिल पर । जो समीप होता है उसी से अधिक प्रेम होता है ।

चुल दी खैर, कुल दी खैर ।
चूल्हे की कुशल, कुल की कुशल । पहले अपनी भलाई करो कुल की भलाई स्वयं होगी ।

चुल दे पिच्छूं पंसेरा, हुण उठी सस्सेड़ घर मेरा ।
अग्गे खाधा हेई बुतेरा, हुण वारा आया ई मेरा ।
[खाधा हेई = तून खाया है]
(बहू कहती है) चूल्हे के पीछे पसेरी [ये शब्द केवल तुकबन्दी के लिए हैं], अब उठ सास, घर मेरा (है) । आगे तूने बहुतेरा खाया है, अब मेरी बारी आई है ।

चेत्र विसाख भॅवे, जेठ हाड सॅवे,
सावण भद्रों धॅवे, अस्सू कत्ये थोड़ा खावे,
तबीब पुछ्ण न जावे।
चैत बैसाख घूमे, जेठ असाढ़ सोवे,
सावन भादों नहावे, असौज कातिक थोड़ा खावे,
(ता) हकीम (को) पूछने न जावे।

चोर आवे शै छपोजे, चुग़ल आवे ग़ाल लुकीजे।
चोर आय तो चीज छुपाई जाय, चुगलखोर आय तो बात छुपाई जाय।

चोर कू आख्या 'घर भन्न', साध कू आख्या 'भजदा पई'।
चोर को कहा 'घर फोड', साधु को कहा 'टूट रहा है'। इधर की बात उधर, उधर की इधर।

चोर दा उग़ाः गण्ढीकप।
चोर का गवाह गिरहकट।

चोरी कोलू मीणा है, ज़ारी कोलू मीणा हे, पोरये दा के मीणा हे ?
चोरी से उलहना (मिलता) है, जारी से उलहना है, मेहनत मजूरी में क्या उलहना है ?

छत्ते मू दो आ वैसेन, जुम्मा आया खड।
[छत्ते = सिर के बाल मू दो = मुँह की तरफ।]

छत्ते मुँह के सामने आ जायँगे, जुम्मा आया खड़ा है। मुसलमान लोग जुम्मे पर हजामत करवाते हैं। जब कोइ किसी के दोष दिखाय तो वह कहता है, समय दूर नहीं है, तुम्हारे दोष भी सामने आ जायँगे।

छा न मक्खण अजाया झग्गण।
छाछ न मक्खन, व्यर्थ का बिलोना।

छिक्के ते पडछिका, तुसा बारा ते मैं हिक्का।
[पडछिका = छीकों की परम्परा]

एक छीके पर दूसरा छीका, उस पर तीसरा, (इसी प्रकार) तुम बारह और मैं अकेली।
एक छीके पर टँगे अनेक छीके जैसे एक ही छीके का काम देते हैं, वैसे तुम बारह का मैं अकेली मुक़ाबला कर सकती हूँ।

जॅञ पराई ते आमक़ नच्चे।
पराई बरात पर मूर्ख नाचता है।

जुट कू किस दी वड्डाई ? थुक्क दी वड्डाई।
जाट को किस का अभिमान ? थूक का। तुच्छ मनुष्य तुच्छ वस्तु पर इतराता है।

जिब्भ आख्या मिट्टा मिट्टा, संग आख्या कुझ न डिट्टा।
जीभ ने कहा मीठा मीठा, गले ने कहा कुछ न देखा। चीज़ स्वादु, तो थी, पर थी इतनी ज़रा सी कि गले तक पहुँची ही नहीं।

जीन्दा शेर ए, मोया मिट्टी दा ढेर ए।
जीता (मनुष्य) शेर है, मरा मट्टी का ढेर है।

जीवे करनी उवें भरनी।
जैसी करनी वैसी भरनी।

जीवें चोली पाड़ी हेइ, उवें बै कर सी।
जैसे (तू ने) चोली फाड़ी है, वैसे बैठ कर सी।

जुलाब घिन्नण तां पक्के कोठे कूं सघ लावण है।
जुलाब लेना तो पक्के कोठे को सेंध लगाना है।

जूं मुत्तु सुरकार नई, धी मुत्तूं हाल नई।
जूँ के बिना खुजलाहट नहीं, बेटी के बिना (दिल का) हाल नहीं (कहा जाता)। माँ अपना दिल बेटी के आगे खोलती है।

जे नूं कुआरी, सस गल्यां तूं वारी।
जे नूं परनी सस शीख डित्ती घड़नी।
जे नूं पीढ़े बैठी आ के, सस शीख डित्ती ता के।
[शीख = लोहे की सलाई, जिस पर कबाब भूना जाता है]
जो (जब) बहू क्वारी, तो सास गलियों पर वारी (बहू के कूचे पर भी वारी जाती है)। जो बहू ब्याही आई, तो सास ने सलाई गढ़ी जाने को दी। जो बहू पीढ़े पर आ के बैठी, तो सास ने सलाई तपा कर दी।

जेरा बाल पिआ चुरके, ऊँदी मा किउँ थुड़के ?
जो बच्चा हगता रहे, उस की माँ क्यों डरे ?
कब्ज़ न होगी तो बच्चा बीमार न होगा।

जेरा बोले, उवो बुआ खोले।
जो बोले, वही दरवाजा खोले।

जेरा सड़े, चार डिहाड़े अग्गे मरे।
जो जले (ईर्ष्या करे), चार दिन पहले मरे।

जेरा सुख है छज्जू दे चवारे, ओ न बलख न बुखारे।
जो सुख है छज्जू के चौवारे, वह न बलख मे न बुखारे में।

अपने घर में जो सुख है वह विदेश म हर्गिज नहीं। छज्जू भगत का चौबारा लाहौर म अब भी है। यह छज्जू की उक्ति मानी जाती है। वह बहुत दूर दूर घूमा था।

जेरी फुट्टी न विआई, ओ के जाणे पीड़ पराई।
जो न (कभी) फूटी (जिस के कभी गर्भपात नहीं हुआ) और न वियानी, वह पराई पीड़ा क्या जाने?

जेरे राह न वॅञणा, ऊंदा पंध के पुछणा?
[पंध=पन्था, दूरी]
जिस रास्ते न जाना, उस का दूरी क्या पूछना?

जेरा दे शेर थी खडोंदेन।
[जर=जरायु]
जरायुओं (छोटे बच्चों) के शेर बन खड़े होते हैं। छोटे बच्चे के मरने का भी अफसोस कुछ कम न मानना चाहिए। बड़ा हो कर वह भी जवान बन जाता।

जे वस होवी आपणा, पाणी मग न पी।
यदि अपना वस चले, (तो) पानी (भी) माँग कर मत पी।
जहाँ तक हो स्वावलम्बी बनो।

जैंकूं रक्खे साइयाँ, मार न सग्गे को।
जाको राखे साइयाँ, मार न सकिहै कोय।

जैं खाधी सगुले दी डाल, ओ के जाणे टब्बरा नाल।
[सगुला=छोटी देगची। टब्बर=कुनबा]
जिस ने (छोटी सी) देगची की दाल खाई हो वह कुनबों के साथ (रहना) क्या जाने?

जैंदा खाविए, ऊंदा गाँविए।
जिस का खाइए, उस का गाइए।

जैंदा ब़ाल बुलाया, ओ मा बुलाई।
जिस के बच्चे को बुलाया (दिया, खिलाया) गया, वह माँ बुलाई गई।

जैंदी पेकी पवाई दुक्खी, ओ धी के जल्मी सुक्खी?
जिस का मायका तरफ दुःखी, वह बेटी क्या सुखी (जीवन) गुजारेगी?

जैंदे पिच्छू चार, ऊंकूं कड्ढो मार।
जिस के पीछे चार (आदमी पड जायँ) उस को मार निकालो।

जैंदे हत्थ डोई, भुक्ख मोया सोई।

जिस के हाथ चिलड़ा, वही भूखा मरा।

बाँटने वाला सदा घाटे में रहता है।

जो कुञ्झ करे खीर, न गुर करे न पीर।

जो कुछ (लाभ) दूध करता है, (सो) न गुरु करता है न पीर।

जो कुञ्झ करे घिउ, करे न मा करे न पिउ।

जो कुछ (लाभ) घी करता है, (सो) न माँ करती है न बाप।

जो मन होवी आपणा पर वी उाव्वो जाण।

(तेरा) अपना मन जैसा हो, दूसरे का भी वैसा जान।

झड़ झिड़कोल डी गिआ, विलल्ली दा टव्वर भुक्ख मोया।

झड बदली में दिन चला गया, कुचज्जी का कुनबा भूखा मरा।

झिक्का न खावे धिक्का।

[झिक्का = झुकने वाला, विनीत]

झुकने वाला धक्का नहीं खाता।

टके दी रन, ते आने ग्रां जुलमां।

टके की लुगाई और आने की जोकें। स्वयं तो टके की है, पर अपनी चिकित्सा के लिए आना खर्चना चाहती है।

टप पोंदे तां नैं टप वैंदे, खड़ो वैंदे तां अड़ तूं खड़ो वैंदे।

[अड़ = खेत में पानी रोकने को डाली गई मट्टी]

फाँद पडता है तो नदी फाँद जाता है, खडा हो (रुक) जाता है तो मेड़ से (पर) खड़ा हो जाता है।

ठड्ढा घड़ा आप कूं छां ते रखवेंदे।

ठण्डा घडा अपने को छाया में रखवाता है। गुणी की आप से आप कदर होती है।

ठुल्ली वन्नी खावे खन्नी, पाए आखे मेंडी कोठी भन्नी।

पतली नार खावे चार, पाए आखे मेंडी सरफ़ेदार।

[वन्नी = दुलहिन। खन्नी = आधी। भन्नी = टूटी। सरफेदार = किफ़ायतशार]

मोटी दुलहिन आधी (रोटी) खाये (तब भी) पति कहे मेरी कोठी (अन्न की) टूटी। पतली दुलहिन चार खाये, तब भी पति कहे मेरी (स्त्री) किफायतशार है।

ठुल्ला सुत्र वगवाणी दा, न पेटे दा न ताणी दा।

[वगवाणी = बागबान की स्त्री, पेटा = बाना]

मालिन का मोटा सूत, न बाने (के काम) का, न ताने (के काम) का।

मोटी अक़ल के आदमी पर अन्योक्ति।

डुई पारें जुमन्दी ए।
दहो पहरों में जमता है। कर्मो का फल देर म मिलता है।

डडा पीर मुस्टड्या तन्डया ताज्या दा।
डडा मोटों मुस्टण्डों का (भी) पार है। उन्हें भी सावे रास्ते ले आता है।

डुण्डुम मोटे दा मोटा, न ला जाणे न त्रोटा।
[ला = लाग, प्रम। त्रोटा = घटना]
ढीठ माटे का मोटा है, न किसी से ममवेदना करना जानता है न घटना (जानता है)।

डाग ते पन्हेडी, मुद्दा रोटी तोडी,
लक्खीं ते करोडी मुद्दा रोटी तोडी।
[डाग = लाठी पहोन्ही = लकड़ी के डडों की सीढ़ी।]
(जिस के पास केवल) लाठी और निमेना (है उस का भी) लक्ष रोटी तक (है और जो) लखपति और करोडपति (है उस का भी) लक्ष रोटी तक है।

डाची वी ते तोडा त्री।
[डाची = ऊटनी तोडा ऊट]
ऊँटनियाँ बास और ऊँट तीस (बराबर हैं)।

डाढे कोल न डर, डाढे दी डढाई कोलू डर।
जबरदस्त से मत डर, जबरदस्त की जबरदस्ती से डर।

डाढे त म फर न आवा, हीणे ते चढ लत्ता डूवा।
[फर आवण = काबू पाना]
जबरदस्त पर मेरा दाव न लगे, दुर्बल पर चढ़ (कर) लातों से दबाऊँ।

डाढे,दा सत्ता विआ सौ हे।
जबरदस्त का सात बीसे सौ है।

डिंगी रोटी खाधें कोई ढिढ डिंगा थींद?
टेढा रोटी खाने से कोई पेट टेढा होता है?

डिट्ठे नई सो मिट्ठे नई।
(जब तक) देखे नहीं (तब तक) मीठे नहीं। देखने के साथ ही मीठे लगने लगते हैं—पति और पत्नी एक दूसरे को।

डित्ता गिदा भाया दा, काला कुन्ना साया दा।
दिया लिया भाइयों का, काला देगचा साँईयों का।

कुरूप वहू के माँ वाप वहुत कुछ देवें भी तो वह देन-दहेज़ तो शरीक-विरादरी मे वट जाता है। मालिकों के घर मे तो वही रहती है।

डिराणिआं जिठाणिआं, रल वाँवेन तां करेन कहाणिआं, नई तां हड्डां दीआं विराणिआं।

[विराणिआं = वैरिनें]

दिरानिएँ जिठानिएँ मिल वैठें (मेल से रहें) तो कहानियाँ कहें, नहीं तो हाड़ों की वैरिनें।

डिस्सण दे वगले विच्चूं मच्छ्यां दे टरकाऊ।

दीखने के वगले अन्दर से मछलियों के हड़पने वाले। वगला भगत।

डीवा तां कौडी दा लाल ए।

दिया तो कौड़ी का लाल है।

डीं लत्था पलक निखत्था!

दिन ढला जनाव निकले!

डुपार तत्ता गुड्डं मत्ता।

दोपहर तपा गधा मचला।

सुवह ठण्डे वक्त न आ कर दोपहर आने वाले पर आक्षेप।

डू ते डू? चार रोट्याँ।

दो और दो चार रोटियाँ।

डू घरां दा मिज़मान भुक्खा रांधे।

दो घरों का मेहमान भूखा रहता है।

डू भाण्डे खड़कदे आएन।

दो वर्तन टकराते आये हैं।

डू रन्नां त्रीभा धन्नां।

[धन्नां = आदमी का नाम, धनपत का सक्षेप]

दो स्त्रियाँ तीसरा धन्नां।

स्त्रियों के वीच में कोई मर्द वैठे वोले तो उस पर यह व्यंग्य चलता है।

डे के घिनणी, नां रखाईं पिनणी।

[पिनण = भीख माँगना]

दे कर लेने वाली (का) नाम रक्खूँ मंगती।

डैण मोई डुद सट मोई।

डाइन मरी दाँत फेंक मरी।

डोडर का, डोडर का, पाए दा खव्या पिउ दा ना।
[डोडर का=पहाड़ी कौआ—यहा ये शब्द केवल तुकबन्दी के लिए है]
डोडर का डोडर का, पति का कमाई बाप का नाम।

डोमा घर विश्रा, जीवें आवी उवें गा।
डोमों के घर ब्याह (है) जैसा आए वैसा गाश्रो।

डोरे अग्गू गाँविए, अन्धे अग्गू नच्चिए।
बहरे के आगे गाया जाय, अन्धे के आगे नाचा जाय (तो क्या लाभ)?

ढुट्टी डित्ता वरडी खाधा।
[ढुट्टी=एक धूर्त स्त्री, वरडी=वसी नमून की दूसरी]
ढुट्टा न दिया, वरडा ने खाया। चुपचाप दिया गया, जिस से कुछ यश नहीं हुआ।

तलवार दा फट मिल वँदे, जबान दा फट नई मिलदा।
तलवार का घाव मिल (भर) जाता है, जबान का घाव नहीं भरता।

तलवार सामणें आव, सौंए सामणें न आवे।
[सौंण=समधी]
तलवार सामने आवे, समधी सामने न आवे।

ताड़ी हमेशा डुहत्थेंड वजदी हे।
ताली हमेशा दो हाथो से बजती है।

तुरत दान महा पुन्न।
[पुन्न=पुण्य]
तुहाडे पीठे दा कोई छाणन हे?
आप के पीसे का कोई छानना है? आप के काम मे संशोधन का आवश्यकता नहीं।

तू आपणी भरी निवेड।
तू अपनी भरी निपटा। (दूसर की वात में व्यर्थ दखल मत दे)।

तू कौन? मै खामुखा।
तू कौन? मैं ख्वाहमख्वाह।—दाल भात में मूसलचन्द।

तू न जाण मैकूं, ता मै थुका तैकू।
तू मुझे न जान (मेरी परवाह न कर) ता मैं तुझे (तुम पर) थूकू।

तेरांताली ते बारां-वेसी, अन्दर मार बासी परडूसी; बाहुर बेदन कहीं कूं न डूसी।
तेरह चालों वाली और बारह भेस (बनाने) वाली (अत्यन्त चालाक है); अन्दर परदेसी मार बैठेगी, बाहर किसी को पता न देगी।

तैडूडी हे तां मैडूडी हे, मैडूडी कूं हत्थ न ला।
तेरी है तो मेरी है, मेरी को हाथ न लगा।

तैडा मैडा जोड़, मैडे कोठे ते हाथी टोर।
तैडा मैडा नजोड़, मैडे कोठे ते सुई न पांड़।
तेरी मेरी बनी है (तो) मेरी छत पर हाथी चला।
तेरी मेरी अनबन है (तो) मेरी छत पर सुई मत गाड।

थुक सट के निगलींदी हे?
थूक फेंक कर निगली जाती है?

थोड़ा थोड़ा कत्ते निकम्मी मूल न वत्ते।
थोडा थोडा काते, पर निकम्मी हर्गिज़ न रहे।

दम हिआतीं ते नित्त विसाखी।
प्राण बने हैं तो नित वैशाखी (है)। वैशाखी या वैशाख-संक्रान्ति पंजाब का सब से बड़ा त्यौहार है; वह नववर्षारम्भ का दिन होता है।

दिल विच होवी सच्च, गली ते नंगी थी के नच्च।
(तेरे) दिल मे होवे सचाई, तो (भले ही) गली में नंगी हो कर नाच।

दिल्ली दे लड्डू जेरा खावे, पछतावे; जेरा न खावे ओ वी पछतावे।
दिल्ली के लड्डू जो खाए पछताए जो न खावे सो भी पछताय।

दुनिआँ रंग-बरंगी कोई राजा ते कोई भंगी।
दुनिया रंग-बिरंगी कोई राजा तो कोई भंगी।

द्रिखाण कण्ढ वलाई, चप्पर उक्खड़ आई।
बढ़ई ने पीठ फेरी, चिप्पड़ उखड़ आई।

धन्न करेंदा कम्म, काली रात कूं।
धन काली (अँधियारी) रात मे भी काम कर देता है।

धाता किराड़, भुक्खा भिघाड़।
नहाया किराड़, भूखा बघेला (सा होता है)—हिन्दू को नहाने के बाद बड़ी भूख लगती है।

धिए ड़ी म तैकी आखां, नुए डी तू कन्न कर।
अरी बेटी मैं तुझे कहूँ, अरी पतोहू तूँ कान कर। एक को लक्ष्य कर दूसरे से बात कहना।

धी उसरी भीए विसरी।
[उसरी=बड़ी हुई]
लड़की बड़ा हुई, बहन बिसर गई।

धी दा देण, भ्रें दा लेप, कदाई पूरा नई थींदा।
बेटी का देन, देगचा का लेप (मट्टी का), कभी पूरा नहीं होता।

धी निवी आई, खा पिन, नूं निवी आई हंडा पिन,
[हंडावण=किसी चीज़ का, विशेष कर कपड़े गहने का, प्रयोग कर के घिसाना]
बेटी नहीं आई तो खा ले, पतोहू नहीं आई तो पहन ओढ़।

धी बन्धण्यें मा सम्भण्यें।
[बन्धणा=लम्बा सा कपड़ा जिस से बजू दराजात के इलाके में गोद के बच्चे को बाँध कर सुलाते हैं कहते हैं इस से बच्चा ठोस और मज़बूत होता है। संभण=संचय करना]।
बेटी गोद में, माँ (दहेज के कपड़े लत्ते) जमा करने में। बेटी के पैदे होते ही माँ को उस के दहेज की फिक्र करनी पड़ती है।

धीरीं आया कत्त के, मा ठरी वे लोको ठरी।
धीरीं मगन घग्घरिया, मा सड़ी वे लोको सड़ी।
[वे लोको=अरे लोगो]
बेटियाँ कात के आई तो माँ (की छाती) ठंडी हो गई, बेटियाँ घाघरियाँ माँगें तो माँ जल भुन गई।

धीरीं मग्गयां कुई नईं, लभ्यां हर कुई हेन।
बेटियाँ माँगीं किसी ने नहीं, पाई हरेक ने हैं।

धी लाग्री हे मा दी डिस्स।
बेटी मां बाप की देन पाती है। मां बाप सम्बन्धियों मित्रों की बेटियों को जैसे जैसे देते हैं वैसे वैसे ही बेटियों को उन लोगों से मिलता है।

धोबी दा कुत्ता न घर दा न घाट दा।
धोबी का कुत्ता न घर का न घाट का।

धोब्या दे घर पए चोर, ओ न मुट्टे मुट्टे होर।
[मुट्टे=मुषित]
धोबियों के घर चोर पड़े, (तो) उन का कुछ नुकसान नहीं हुआ, दूसरों का नुकसान हुआ।

नूरपुर द्यां गाईं, उवे चोर ते उवे साईं।

[नूरपुर=कांगड़ा जिले में एक बस्ती, लक्षणा से कोई भी अन्य स्थान]

नूरपुर की गौएँ, वही चोर और वही साईं। नूरपुर में चोर और मालिक का फ़रक नहीं होता—बड़े बड़े आदमी भी चोरी करते हैं।

नेकी बरबाद, गुनां बाकी।

नेकी बरबाद, गुनाह बाकी। किसी का जो भला करोगे उसे वह भुला देगा, जो बुरा करोगे याद रक्खेगा।

पक्खा घिन के अन्दर वड़िए, सव्वड़ घिन के बैंर निकल्लिए।

(असौज कातिक में रात को सोने के लिए) पंखा ले कर अन्दर घुसिए; (चैत वैसाख में) रजाई ले कर बाहर निकलिए। असौज-कातिक में ओस में सोना बहुत बुरा है, चैत-वैसाख में अन्दर की बन्द हवा में सोना बुरा है।

पँचां दा आख्या सिर मत्थे, परनाला उथाईं दा उथाईं।

पंचों का कहा सिर माथे, पनाला वहीं का वहीं। मुँह से तो मान लेना, अमल में न लाना।

पथ्या पहाड़ निखत्था चुआ, उवो ई मोया ओया।

खोदा पहाड़ निकला चूहा, वह भी मरा हुआ।

पद्दल नूं चङ्गी, खोसल नूं मन्दी।

[खोसल=चरखा कातते समय तार तोड़ तोड़ फेंकने वाली]

पादने वाली बहू भली, पर खोसल (सूत बिगाड़ने वाली) बहुबुरी।

बूढ़ी औरतों की दृष्टि में कातते समय रुई की रत्ती भी न खराब होनी चाहिए।

पढ़न वाले दा टोपा, सुणन वाले दी पाई;

ढेरी उन्हां दी जिन्हां तन नाल लाई।

[टोपा=मापने का एक बर्तन जिस में प्रायः चार सेर अनाज समाता है; पाई=१६ सेर अनाज का बर्तन]

पढ़ने वाले का टोपा, सुनने वाले की पाई; ढेरी उन की जिन्हों ने चित्त से लगाई। सुनने वाले को पढ़ने वाले से चौगुना फल मिलता है और अमल करने वाले को उस से भी कई गुना।

परदेस दी सारी कोलूं घर दी खन्नी चङ्गी हे।

परदेस की सारी (साबुत) से घर की आधी अच्छी है।

पर मोया जट्ट, बैठा कबर पट्ट।

पार साल जाट मरा, (और अब उस का तू साथी) कब्र खोद बैठा। मुद्दतों की बीती बात छेड़ता है।

पराई आस कुन्नें दी बास।

पराई आशा तो देगची की बास (मात्र) है (जिस से पेट नहीं भरता)।

पराई मझ दा चड्डा वड्डा डिसदे।
[चड्डा = थनों का ऊपरला भाग जिस में दूध भरा रहता है]
पराई भैंस का चड्डा बड़ा दीखता है।

पराया गाणा पा, ते अद्धा हाल वञा।
पराया गहना पहन, तो आधा हाल गँवा।—खोने टूटने का अँदेसा बराबर लगा रहता है जो कि आधा खो देने के बराबर है।

पराया मोया ते डूणीं खाधा।
पराया मरा तो डाइनों ने खाया।—हम क्या ?

पराये घर उठ मोया नई लभदा।
पराये घर मरा ऊँट भी नहीं मिलता।—क्योंकि अपने घर की तरह वहाँ स्वतन्त्रता से खोजा नहीं जा सकता।

परें दे रो. सुहावणे लगदेन।
[रो = पहाड़]
दूर के पहाड़ सुहावन लगते हैं।

पहाज मक्खण दी ई नई सिञादी।
[पहाज = सौत सिञांदी = सही जाती]
सौत मक्खन का (बनी हो तो) भी नहीं सही जाती।

पाए आवणीं पुत्र जावणीं दी हिको मन पकेसां।
[जावणीं = पैदा होना, मन = मीठा मोटा रोट जो उपलों पर पकाया जाता है और त्योहारों, उत्सवों पर खाया जाता है]
पति आने और पुत्र पैदा होने का एक ही मन पकाऊँगा।

पाणी हमेशा झिक्की झा खड़ोदे।
पानी हमेशा नीचा जगह ठहरता है।

पिउ कोल मैं अग्गे जाई, डाडे दा गुड़ खा के।
तमाशा डेखण मैं गई पड़डाडा कुच्छड़ चा के।
बाप से मैं पहले जन्मी, दादा का गुड़ खा कर।
तमाशा देखने मैं गई, परदादा बगल में उठा कर। छोटे मुँह बड़ी बात।

पुछदा काबल तें कन्धार वञ वडदे।
पूछता पूछता काबुल और कन्धार जा पहुँचता है।

पुत्र कपुत्र ता क्या धन जोड़े ? पुत्र सपुत्र ता क्या धन लोड़े ?
पूत कपूत है तो काहे धन जोड़े ? पूत सुपूत है तो धन काहे चाहिए ?

पुत्र कपुत्र पन्घणेयां पछाणदेन ।

पूत कपूत पालने में (शैशव में) पहिचाने जाते हैं ।

पुत्रां कोलं पोत्रे वध पेंदेन ।

पुत्रों से पोते बढ़ जाते हैं । मूल से ब्याज बढ़ जाता है ।

पेकी भुक्ख इन्नं भी निकल वेंदी ए, सावरी भुक्ख इन्नं नहं निकलदी ।

[भुक्ख = गरीबी, सावरी = ससुराल की]

बेटी मायके की गरीबी से तो निकल जाती है, (पर) ससुराल की गरीबी से तो नहीं निकल सकती ।

पेके न सावरे बुड्ढ मोटे ननगावरे ।

न मायके न ससुराल, हम भली ननियांससुराल । न इधर के रहे, न उधर के रहे ।

पेट इ आपणा ए ते कत्त ई आपणा ए ।

पेट भी अपना है और छुरी भी अपनी है । ससुर का चरित्र तो निन्द्य है, पर क्या करें अपना ही आदमी है !

पेट न पिआं रोटिआं ते सभ्भे गल्लां खोटिआं;

पेट न पिआ नाम ते याद न आया राम ।

[नाम = खाने की ठोस चीज]

पेट न पड़ी रोटिया, तो सभी बातें खोटी ।

पेट न पड़ा खाना, तो याद न आया राम ।

पेरां दे बेर होंदेन ।

पैरों के बेर होते हैं । परिश्रम से मीठा फल मिलता है ।

पैला सुआ, तां क्या हुआ ? दूजा सुआ भिट्टी दी न्याईं ।

[भिट्टण = अशुचि होना, कुछ लम्बक न रहना; भिट्टी = मासिक-धर्म]

पहला प्रसव, तो क्या हुआ ? दूसरा प्रसव मासिक धर्म की न्याईं । स्वस्थ स्त्री को पहले प्रसव को तो कुछ अनुभव ही न करना चाहिए और दूसरे का भी कष्ट मासिक धर्म से अधिक न मानना चाहिए ।

पैली कूं पिछली नईं मिलदी ।

पहली को बाद की नहीं मिलती । पीछे अपनाई हुई दुलहिन अथवा नौकर चाकर पहले वाले की बराबरी नहीं कर सकता ।

पैले डीं मिज़मान, दूझे डीं बेईमान ।

पहले दिन मेहमान दूसरे दिन बेईमान । अधिक दिन मेहमान न बने रहना चाहिए ।

पैसा डित्ता राक, खल्ला मारचा ठोक ।

पैसा नकद दिया और जूता ठोक मारा । नकद दाम देने वाला माल ठोक-बजा कर ले सकता है ।

फज्जर गई निमाशा आई।
सवेरे गई सन्ध्या (को) आई।

फुल दी गो कशतो बाग तोडी वैसी, बन्दे दी नक्री बद्दी दिल्ली कश्मीर ताड़ी वैसी।
फूल की दुर्गन्धि सुगन्धि बाग तक जाएगी, आदमी का नर्का बदा दिल्ली कश्मीर तक जायगी।

फुल नाई डुंगी मागदा, ते डित्ता बाग लुग।
[मांगवो = उधार मांगा गया]
उधार माँगा फूल नहीं देती थी, और बाग लुटा दिया। जीते जी रत्ती भर चीज किसी को न दी, मरने पर सर्वस्व दूसरों के हाथ चला गया।

बुउ गुलामी जुग्गा चौड़।
बहुत (बहुतों की) गुलामी में घर चौपट। जहाँ बहुतों के हाथ में प्रबन्ध हो वहाँ व्यवस्था नहीं रहती।

बुउ पिआर ते बुउ खुआर।
बहुत प्यार तो बहुत ख्वार (बिगाड़)।

बुक्री खीर डेसी मेङणे घत के।
बकरी दूध देगा मेंगनियाँ डाल के। काम कर भी दिया तो बहुत कहन सुनने पर और बुरे ढंग से।

बख्त दिवाना कुत्ता है, जैंदे पिच्छू लग वंजे!
भाग्य पागल कुत्ता है, जिस के पीछे पड़ जाए।

बगे मूल न थींदे काले, भावें मल बावेन मुकाले।
गोरे हर्गिज काले नहीं होते, भले ही मुँह पर कालख मल बैठें।

बणी बणाई, ते बुध उवा आई।
बनी बनाई, और बुद्धि वहा आई। जो होनहार होता है वैसी ही अकल हो जाती है।

बत्ती चुए खा, ते राणी हज्ज कू चली!
बत्तीस चूहे खा कर रानी हज को चली है।

बत्ती डन्द नई बत्ती कात्या हेन।
बत्तीस दाँत नहीं हैं बत्तीस छुरियाँ हैं। सोच समझ कर मुँह खोलना चाहिए।

बन्दा खुट वेंदे, धन्दा नई खुट्दा।
बन्दा खतम हो जाता है, धन्दा खतम नहीं होता।

बन्दे दे पिच्छे बन्दा, बन्दे दा अक्कल अन्धा।
बन्दे के पीछे बन्दा, बन्दे का अकल अन्धा। किसी आदमी के पीछे सब लोग पड़ जाय—सभी उसे बुरा कहने लगें—तो वह घबरा कर अन्धा सा हो जाता है।

बाल गमटाल होंदेन।
बच्चे ग़म टालने वाले होते हैं।

बाल हथ दी कड़छी होंदेन।
बच्चे हाथ की कड़छी होते हैं। बच्चों से काम-काज मे बहुत कुछ सहायता मिल सकती है।

बालां दा कम असूंगड़ा होंदे।
[असूंगडा = मुफ़्त का]
बच्चों का काम मुफ़्त का होता है।

बावा टल, पकी पकाई घल।
[बावा टल = एक पंजाबी सन्त जिन के नाम का लंगर अमृतसर के गुरद्वारे में है]
हे बावा टल, पकी पकाई भेज। जो आदमी चाहे कि मेहनत कुछ न करनी पड़े और काम तैयार मिल जाए, उस पर व्यंग्य।

बिल्ली कुत्ता खावे, मनुक्खां अर्थ न आवे।
बिल्ली कुत्ता खा जाय पर मनुष्यों के काम न आवे। जहाँ अव्यवस्था से चीज़ ज़ाया हो, उस पर उक्ति।

बिल्ली कूं खाब छिछड़्यां दा।
बिल्ली को छीछड़ों का ख़्वाब। अपने मतलब की बात का ही ध्यान रखना।

बिल्ली शींह पढ़ाया, शींह् बिल्ली कूं खावण आया।
बिल्ली ने सिंह पढ़ाया, सिंह बिल्ली को खाने आया। गुरुद्रोह।

बिशर्मां ग्रां दूर बलाईं।
बेशर्मों की बलायें दूर (हो जाती हैं)। एका लज्जां परित्यज्य त्रिलोक-विजयी भवेत्।

बुड्हा घिउ पीवे, त जुआन न थीवे।
बूढ़ा घी पीवे, तो (भी) जवान न होवे।

बुद्धू दी नूं, सुंञ दे पासे मूं।
[बुद्धू = किसी का नाम। सुञ = शून्य]
बुद्धू की पतोहू, उजाड़ जंगल की ओर मुँह। आदमियों से मिलना जुलना पसंद न करने वाले पर अन्योक्ति।

पूंदे पूंदे लगी भा, मैं निम्मी लाई, लाई एई खुदा।
पींदे पींदे लगी आग, मैंने नहीं लगाई, खुदा न लगाई है। बुराई कर के कहना कि परमात्मा का करना है।

वुडी डिठ्यां पर डिगे हेठेन।
नाव देख कर पैर टेढे पडते हैं। वाहन सामने रहने पर पैदल नहीं चला जाता।

बेर सुणींदा लक्ख दा, अन्दर त्र पा अट्टा पकन्दा।
बाहर लाख का सुना जाता (है), अन्दर तीन पाव आटा पकता है।

भट्ट भठारी भाटिआ, त्रइये कुपत्ती जात।
भाट भटियारी भाटिया, तीनों बुरी जात हैं।

भट्ठ सना जेरा कन त्रोडे, भट्ठ मूरख जेरा रन छोडे।
धिक्कार उस साने को जो कान तोड, धिक्कार उस मूर्ख को जो वह छोड़।

भाजी दी भाजी, ते कीं मुथाजी ?
भाजी (के बदले) की भाजी, तो क्या मुहताजी ?

भा दी सडी, टिडाणे कोल डरी।
आग का जली, जुगनू से डरी।

भाडे दा मैक्रू सभो कुछ भादा, न भान्दे दा कुफ्फ न भान्दा।
भाने वाले का मुझे सब कुछ भाता (है), न भाने वाले का कुछ नहीं भाता।

भावें आपणी कन्ध ढै पोवे, ता वी पराई मझ जरूर मरे।
भले ही अपनी दीवार गिर पड, तो भी पराई भैंस जरूर मरे।

भिण्ड्या तूर्या, कईं न कीत्या पूर्या।
[भिण्डी तूरी = भिण्डी]
भिण्डियाँ किसी ने पूरी न कीं। भिण्डी की तरकारी से कभी पूरा नहीं पडता, क्योंकि वह बहुत सूख जाती है।

भैंण दे घर भाई, ओ वी कुत्ता, सौरे घर जँवाई ओ वी कुत्ता।
बहन के घर भाई वह भी कुत्ता, ससुर के घर जमाई वह भी कुत्ता।

भुख सुख हे।
भूख सुख है। भूख लगना स्वास्थ्य की निशानी है।

भुन्ना ता रुन्ना होंद।
भुरता तो रोया (हुआ) होता है। सिकुड जाने के कारण बहुत थोडा बनता है।

भैंड़ा जी न धुप्प साह्वे न सीं।
जो बुरा (है) न धूप सहता है न शीत। किसी अवस्था में सन्तुष्ट नहीं रहता।

भेंड़ दी पतशाई, मंगो मी ते घुल्ले झाई।

[मीं = मेंह]

लुरे की बादशाही, माँगा मेह तो चल पड़ता है अन्धड़।

मक्खन खांद्रे कई दे डन्द घसदे न ?

मक्खन खाते किसी के दाँत घिसते हैं ?

मक्खणां दी पल्ली, टुकरां दी गल्ली।

मक्खनो पर पली, (रोटी के) टुकड़ा से दुबला गई।

मक्खी खाध्ये नां मरे, ते मलमला मर जा।

मक्खी खाने से नहीं मरता, पर (उस की) मतली (से) मर जाता है। वहम बुरी चीज़ है।

मखट्टू पुत्र ते खोटा पैसा, औखे वेल्हे कम आंदे न।

निखट्टू बेटा और खोटा पैसा, कठिन समय काम आते हैं।

मच्छी मंदे पूगड़े, जमदों पए तरेन।

[मंदे = मग-दे, साथ के, पूगड़ा = जानवर का बच्चा]

मछली के बच्चे पैदा होते ही तैर रहे होते हैं।

मत्ती डेंदी बिन्नां कूं, ते लुड़दी वैंदी आप।

मत देती है दूसरों को, और आप बहती जाती है।

मत्ती डेवेन भीण भाई, मन कूं न लग्गे काई।

सीख देवें बहन भाई, (पर) मन को कुछ नहीं लगता। किसी भी हितैपी के उपदेश का असर नहीं होता।

मत्रेई, अल्ला मरेई! बावे मेंडे लिक्खी;
पेड़ा घड़ें फीती जेडा ताड़ी मारें तिक्खी;
बावे कूं जो आंदा डेखे टिक्की डेवे तिक्खी।

[फीती = करीब पैसे जितना लकड़ी का एक गोल छोटा सा टुकड़ा]

हे सौतेली माँ, तुझ पर ईश्वर की मार पड़े! तू मेरे बाप की लिखी है (मेरे बाप ने तुझे मेरे भाग्य में लिख दिया है), तू फ़ीती जितना पेड़ा बनाती है, पर तीखी (ज़ोर की) ताली बजाती है (पेड़ा ज़ोर से थपकाती है जिस से मालूम हो कि भारी रोटी बना रही हैं)। बाप को जो (तू) आता देखे तो रोटी बड़ी जल्दी देती है (ताकि छोटी रोटी बना के देने की बात बाप को मालूम न हो)।

मनभवन्दा खाइये ते जग-भवन्दा हंडाइये।

मन-भाता खाइये और जन-भाता पहरिये ओढ़िये।

मन मग पतशाइयां, मैं किथूं नित कढां ?
मन माँगता है बादशाहियाँ, मैं कहाँ से नित नित निकालूँ ?

मन हरामी ते हुज्जतां ढेर।
मन हरामी है तो हुज्जतें बहुत हैं।

ममणां ममणा, हिक खा ते बिआ समणा।
[ममणां ममणा—निरर्थक तुकबन्दी]।
एक खाना और दूसरा सोना।

मम्मोदाणा, कुज्झ न जाणा।
(मैं तो) भोली भाली (हूँ) कुछ नहीं जानता। अनजानपन का ढोंग करने वाले पर उक्ति।

मर न जी, हलाक पई थी।
[हलाक = अत्यन्त दु:खी]
न मर (और) न जी, अत्यन्त दुःखी होती रह। जिस आदमी को न मरने दिया जाये न जीने दिया जाए—काम करने की स्वतन्त्रता भी न दी जाय और काम के लिए जिम्मेदार भी ठहराया जाय—वह अत्यन्त दुःखी रहता है।

मरन्या मुग, ते परन्यां सीरा।
[सीरा = हलुआ]
मरने से मूँग और शादी से हलुआ। किसी के मरने पर सिर्फ मूँग ले लेने से मतलब, और किसी की शादी पर सिर्फ हलुए से।

मर्द दी पण्ठ गुड़ दी हे ते मूं लोह दा।
मर्द की पीठ गुड़ की है और मुँह लोहे का।—पुरुष मुँह से कड़ुए पर अन्दर से हितैषी होते हैं।

मर्दां दा खट्या खा, डिट्टा न खा।
मर्दों का कमाया खा, (पर) देखा न खा। स्त्री को पुरुष की कमाई खर्चने को मिलना चाहिए पर खर्च का हिसाब उस से न माँगा जाना चाहिए।

मर्दां दी पट्ट दी गण्ढ हांदी हे।
मर्दों की रेशम की गाँठ होती है। मर्द अपने दिल में पक्की गाँठ बाँधते हैं।

मलूक बणान सौखड़ा ते गड्डर बणान औखड़ा।
आराम तलब बनना सहल (है) और मोटे रहन-सहन वाला बनना कठिन है।

मांह् सिआला आएड़ा दर दर बलआं भाईं। हर कईं दा अन्त लधोसें कोई कईं दा नाईं।

[माह् = मास, लधोसे = हम न पाया]

जाड़े का मास आया, दर दर आगें जलती हैं। हर एक का अन्त पाया, कोई किसी का नहीं।

मा कढ्ढे धी खावे, घर दी बला घर इच राहे।

माँ निकाले (दान का सकल्प करे) बेटी खावे, घर की बला घर में रहे।

मा कोलूं धी सिआणी, रिद्धे-पक्के पाए पाणी।

माँ से बेटी सयानी, रँधे-पके में पानी डाले।—है तो ऐसी लायक कि रँधे-पके में पानी डाल देती है और बनती है माँ से भी सयानी।

मा जणेदी सत पुत्र, बख़्त न डेंदी वंड।

माँ सात बेटे पैदा करती है, पर भाग्य नहीं बाट देती।

मा जिआं मासी, कन्ध एंरे ते आसी।

[कन्ध = स्कन्ध, दीवार]

माँ जैसी मौसी, दीवार नींव के अनुसार आएगी।

माज़ दी मज्याणी, राती परनी डिआं चुथर्याणी।

दुहाज़ की दूसरी बहू, रात को व्याही दिन को चौधराइन।

माणक मोती नैं वहें, मिले पिरारबध।

[नैं = नदी]

नदी मे माणक मोती बहते हैं पर मिलती है प्रारब्ध।

मा दा हां पट्ट, ते बाल दा हां भट्ट।

माँ का जी रेशम, पर संतान के जी को धिक्कार।

मा दे लेखे पुत्र वड्डा पिआ थींदे, ईं न जाणे डी पए खुटदेन।

माँ की समझ मे बेटा बडा हो रहा है, यह नहीं जानती कि दिन (उम्र के) घट रहे हैं।—ज्यो ज्यों दिन बीतते हैं जीवन-काल घटता जाता है।

मा धी आपो आप, भुआ भत्रीजी हिक्को साथ।

[आपो आप = अपनी अपनी जगह पर]

माँ बेटी अलग अलग (होती हैं), पर बुआ भतीजी एक ही साथ की।—बुआ भतीजी का रूप स्वभाव आदि बहुत बार एक-सा होता है।

मा गी न करे, गी हग हग घघरे भरे।
माँ (तो उसे) बटी नहीं बनाती, (पर) बेटी हग हग (माँ के) लहँगे भरे। एक पक्ष का नितान्त उपेक्षा, दूसरे पक्ष का स्नेहाधिक्य।

मा न पाव गाखड़ी, धी दी गिच्ची आकड़ी।
[गाखड़ा = हथेला पर पड़ी मोटी रेखा]
माँ टिकड़ न पावे, (पर) बेटी की गर्दन अकड़ी हुई है।

मा न भैण, कौन करे वैण?
[वैण = मरने का विलाप]
(न) माँ है न बहन, कौन विलाप करे?

मा पिन्ने, पुत्र घोड़े घिन्ने।
माँ भीख माँगे, बेटा घोड़े लेवे (खरीदे)।

मा भठ्यारी पुत्र तिल्लेदारी।
[तिल्ला = कलाबत्तू; तिल्लेदारी = बढ़िया बढ़िया पोशाकें पहनने वाला]
माँ भटियारन बेटा राजकीय वेषधारी।

माया जग भरमाया है।
माया ने जगत् को भरमाया है।

मारण आले दा हथ नप्पा वैंदे, अलावण आले दा मूँ नईं नप्पा वैंदा।
[नप्पण = पकड़ना, अलावण = आलपना]
मारने वाले का हाथ पकड़ा जाता है, (पर) बोलने वाले (बुरा भला कहने वाले) का मुँह नहीं पकड़ा (रोका) जाता।

मार न कुट्ट, आन्द्रा च घुट्ट।
[आन्द्र = अन्तस्तल, प्राण]
(न) मार न पीट, और दम घोट दे। मर्म-वेदना पहुँचाना।

मारे मा, न मारण दे।
माँ (खुद भले ही) पीट ले, पीटने नहीं देता।

मिजमान आया, भगवान आया।
मेहमान आया, (मानो) भगवान् आया।

मित्रा नाल करैन ठगियाँ, थीन जनम गमाई।
जो (मित्रों) के साथ ठगी करते हैं (अपना) जन्म (में) कमाई खोते हैं।

मिओं करे निका निका, बीबी डेवे हिको धिका।
मियाँ करे छोटा छोटा, बीबी दे (डाले) एक ही धक्का। मियाँ तो थोड़ा थोड़ा कर के जोड़ता है, बीबी उसे एकबारगी उजाड़ डालती है।

मिओं घर नई, बीबी कूं डर नई।
मियाँ घर नहीं, बीबी को डर नहीं।

मिओं बीबी राजी तां की ए मुथाजी ?
मियाँ बीबी राज़ी तो (किसी दूसरे की) मोहताजी क्या है ?

मुट्टी रन्न सवादां दी, ते रक्खे आइतवार।
लुगाई स्वादों की मारी है, और आदित्यवार (व्रत) रखती है। बहुत लोग आदित्यवार को व्रत रखते हैं, और उस मे नमक नहीं खाते, कोई स्वादों की मारी मीठा खाने के लिए ही व्रत करती है।

मुड़दा न बोले तां न बोले, बोले तां खफ़न ओड़े।
मुर्दा न बोले तो न बोले, बोले तो कफ़न तोड़े। सदा चुप रहने वाला कभी कभी बड़ी चुभने वाली बात कहता है।

मुल्लां गए, मुहाबे चुक्के।
मुल्ला गए, स्नेहकथा समाप्त। मुँह के सामने ही ख़ैरख्वाही थी।

मुल्लां हर कई कूं थुक्के, मुल्लां कूं कोई न थुक्के।
मुल्ला हर किसी को थूके, मुल्ला को कोई न थूके। दूसरे को तो कह-सुन लेना, पर खुद किसी की न सहना।

मूं खांदे, अक्खी शरमान्धेन।
मुँह खाता है, आँखें शरमाती हैं।

मूं दी मिट्ठी, तन दी खोटी।
मुँह की मीठी, भीतर से खोटी।

मूं न मत्था, जिन पिटेंदा लत्था।
मुँह है न माथा, (रोता-) पीटता जिन उतर आया है। गुसैल घृणास्पद चेहरा।

मूरख दा हासा, थी पिआ विणासा।
मूर्ख की हँसी, और विनाश (वैमनस्य) हो पड़ा।

मूरख दा हासा मरोड़ भन्ने पासा।
[पासा = पार्श्व]
मूर्ख की हँसी पहलू मरोड़ (कर) तोड़ डाले।

